गरिमा री मा नेड़ै आयनै बोली 'थे चल्या जावो जद अै टींगर नाराण लागै है, आणै रै बाद टिकै है, न्योरा काडती रवूं, कोई सब्जी कोनी ल्यायनै देवै। न पढै न लिखै। गरिमा नै थोड़ी भेजूं बजार!'

'नत्थू, ओ नत्थू', मंगतूराम हेलो मारयो।

नत्थू नेड़ै आयो। मंगतूराम नै रीस उठी, सोची, जचार ईंरै थप्पड़ मारदेवै। पण मंगतूराम थप्पड़ मारतां-मारतां 'बोर' होग्यो। आज बीस साला सूं टींगरां रै ही थप्पड मारया, हमैं, मारतो ही रैसी कांई।

'आथण नै देखसूं', मास्टरजी कैयो, 'सूं अेकर रोटी रै लाग, काची पाकी बणायनै घालद्य, मोड़ो होसी तो कीमूरख सू माथो लागसी।'

गरिमा री मा रसोई में चली गई।

नत्थू फालतू टींगर-सो मास्टरजी रै सामै खड़्यो हो। 'चाल, कपड़ा पैर, त्यार हो, स्कूल लागसी', मंगतूराम बेटै नै कैयो।

मंगतूराम जद स्कूल कानीं चाल्यो तो मोड़ो होवणै रो बहम होग्यो। चटकै चटकै गासिया लिया, आधा उगाळै, कई, बिना उगाळै पेट में। बेगासा कपड़ा पैरनै भीर होग्यो। रस्तै में सेठ री हेली रै सारेकर टिप्यो। ईं री छोरी नै मास्टरजी पढाई ही, बा अबार करोड़पति रै घर में है। मास्टरजी रो डीलडोल बां दिनां फकाफक हो। छोरी रै गोरै मूंढै री आब मास्टरजी नै याद आयगी। मास्टरजी आपरै मूंढै पर हाथ फेरयो, गालां पर उग्योड़ा केस भांकड़ी री तरियां चुभग्या। मास्टरजी ओजूं तावळा-तावळा चाल्या, वीं री भीक सागै ही अेक लांबो सांस निकळ्यो।

मास्टर मंगतूराम जद शाळा रै नेड़ै-सी आयो तो दूजी घंटी लागगी-प्रार्थना री घंटी।

जन गण मन अधिनायक जय है..... ..

मास्टर मंगतूराम सावधान होयनै ध्यान में हो, ध्यान भी ही हो कै मोडूं रो घोळमो देशी हैडमास्टर। श्रोजू बीरो पसीनो कोनी सूक्यो हो। जय हे जय हे रै सागै अेक बूंद कान रै पनै सूं गालण लागरी ही। हाथ उठयां बिनां बा बूंद रुकै कोनी।

मंगतूराम दिन छिप्यै आपरै कमरे में बैठयो हो। कमरै में मास्टरजी बैठ्या रोटी नै उडीकै हा। अेक ही कमरो हो मास्टरजी कनै। ईं कमरे में रसोई, पेडो सोवयूं हो। बारै चोक में दो खाट घलजा ही। 'चालो बारे बैठ ज्यावां, अठै तो टींगरां री च्यां-च्यां भोत है', आ बात मास्टरजी मन में सोचनै बारै आग्या। टाबर के थोड़ा हा! पूरा पांच। नीचला तो जावक पूपरिया-सा हा।

बारै बैठणै सूं की चैन मिल्यो।

गोमती रोटी लेयनै मास्टरजी रै आगै मेली तो मास्टरजी गोमती नै देखी। मास्टरजी देख्यो कै गोमती लागण चौं सेठ री छोरी-सी लागै ही। मास्टरजी रो माथो अेकदम नीचै झुकग्यो। गरदन में अेक मोड़ आग्यो, थूक गिटनै रोटी रो गासियो तोड़्यो।

'गोमती री मा!', मास्टरजी कैयो। पतो नी क्यूं, फेर रोटी रो टुकड़ो मूंह में ले लियो, फेर पत्तो लाग्यो, ईं'न चटणी सूं तो चबोयो ही कोनी हो, चटणी बणाई ही मास्टरजी साग सदा थोड़ो ही पोसावै।

गोमती री मा नै चांय, चांय में कीं कोनी सुणीज्यो। टींगर फूरोया-सा वार कर फिररचा हा।

मास्टरजी सूकै गासियै नै दोरो-सोरो निगळ लियो।

सूत्यै-सूत्यै मंगतूराम कई वातां रो सूंवाज करयो। पीसै रो हिसाव मास्टरजी रोज करचा करतो। वो सुवाळ निकाळै जद घणकरां सुवालां में 'जीरो' आवै। घर आळै सुवाल मे सदा ही 'जीरो' आवै। बंडै के सुबाल पर 'जीरो' आवै तो बींरो जी सोरो हुवै, पण घर आळै सुवाल मैं 'जीरो' आणै सूं बीरो भोत जी दोरो हुवै। जद वो आपरै मायला नै याद करै, घासियो हुमै घासीरामजी सेठ है, मूळियो है मूळारामजी थाणेदार, अर पालियो है तो पालीराम हो पण पटवारी होवणै सू मजा करै। पत्तो नीं, वो क्यूं मास्टर वण्यो। अबार बीनै याद आयो के जद पढ़ाई रो चसको लाग्यो हो बीनै, चोखा लम्बर हा ग्यारवीं में। सोच्यो, बी० अे० अेम० अे० करल्यूं। बी० अे, अेम० अे० तो करली, पण अबार काळजो तळीजै है। सरकार अेम०अे० जोगा पीसा दे देंवती, तोई कीं जीव टिकतो। वण राज नै पांच-सात गाळ मन ही मन काढ दी।

ऊपर आंख्यां फाड़ी तो छोटो-सो आभो बीनै दीख्यो। तारा टिमटिमावै हा। चांद रो रूप झळकै हो। आज री रात बीनै फूटरी लागै ही। आज दीतवार होणै सूं कठै ही पढ़ावण नैं जाणो कोनी हो।

'गोमती री मा', वण कयो।

पण गोमती री मा तो अजूं काम सूं नीवड़ी कोनी ही।

टाबरिया सोग्या हा। गोमती अोजूं वांई मा र सागै काम में सारो लगावै ही। नवीं में फेल होवणै सू पढ़ाई छाड़ दी ही सोचै हो प्राइवेट फार्म भरद्यूं। पण घणी पढ़ाई, मोटो घर, घणो भण्योड़ो टाबर चाईजै। मोटो घर, वोळा पीसा चाईजै। पीसा रो तो रोणो ही है मास्टरजी कनै। मास्टरजी अेक काम जरूर करै है हर मीनै अेक लोटरी रो टिगट खरीदे, वड़ी जिज्ञासा सू .लोटरी

री लम्बर अखबार में देखै, पण बोळी कसर रज्या है। अकर तो पांच लम्बर री कसर रंयी ही। फेर बो समझै, तूं कितो कमजोर होग्यो है, फालतू आदमी, जके री जगां पांच छः जीवां में जाणीजै है। अेक दिन बो हो हजार मिनखां में खड़चो लोगां री तरसती आंख्यां रै सामै फूलां रो माळा घलवाई ही।'

मंगतूराम अेक कच्छै में सूत्यो हो। शरीर माथै हाथ फेरचो, पेट डूंगो चल्यो गयो हो, आंतड़ा रा हाड रड़क हा।

गोमती सोगी ही, पर सोतां ही नींद आगी ही।

मंगतूराम चांदणी रै दरपण में गोमती रो मूंडो देख्यो। मूंढो सांपड़दं सूक्योड़ो फोफळियो-सो लाग्यो। मंगतूराम रै मूंढो खारै पाणी सूं भरग्यो जाणै, इसो लाग्यो। बो तो रोज पढ़ावै जद ताजा चैरा सामनें हुवै। काल जकी ट्यूशन सुरु करी, बा माला नाम री छोरी बीरैं माथै में चकर काटणनै लाग गी। मंगतूराम रो सरीर कूटयोड़ो सो होरयो हो। थकेलै मे हालण नें जी कोनी करचो। गोमती री मा नें नींद आगी ही।

दूजे दिन स्कूल मे जावतां ही पतो लाग्यो कै राज री अक मन्त्री रात नै ही मरग्यो हो, पण ओजूं तांई हैडमास्टर छुट्टी कोनी करी। सगळा मास्टर मंगतूराम नें कंयो 'थे जाय'र कैवो, रेडियै सूं समचार आग्यो, साळा, आज तो छोड़।'

मंगतूराम थूक गिटतै ढकेड़ै मूंढै सूं हैडमास्टर नै बात कंयी।

हैडमास्टर बात नै सोराई सूं टाळ दी, 'हाल तांई हुकम कोनी आयो।'

'हुकम तो दो दिनां पाछै आसी, रेडियै सूं हुकम आग्यो है।'

पण, राम जाणै! कियां होई कै छुट्टी री घंटी लागगी, अर छोरा हुरड़ाट करनै बारै निकळग्या। मंगतूराम अर हैडमास्टर बारै आयनै छोरां नै रोकणै री चेष्टा करी, पण चेष्टा खाली

रंगी । हैडमास्टर रै पसीनो । आग्यो मंगतूराम वणावटी मूंढै सूं दुख प्रकट करयो । मन्त्री सूं पैली दोनूं मिलनै 'डिस्पलीन' रै मरणै रो शोक-संदेश भरयो ।

घरे आयनै दोनूं टांग पसारनै मंगतूराम पूरी मांची रोकली । गोमती री मा पूछयो, 'आज वेगा कियां ?'

'अेक मंत्री मरग्यो ।', मास्टरजी कैयो ।

'रांद कटी', लगतां ही गोमती री मा कैयो, जाणै बी‌रो घणों जी सोरो होयो । छोरा नाचता-कूदता घरे आया ।

मंगतूराम नै सोचण नै टैम कम मिलतो । आज वो वेलो ही हो । सोचण लाग्यो अेकलो खाट पर पड़यो-पड़यो । पतो नी मन्त्री रै मौत सूं बण आपरै रिटारमेंट नैं कियां जोड़ ली । सात साल पाछै बो रिटायर हो जासी । मोटोड़ो टाबर बी अे. कर लेसी, छोटियो बारवी अर बीसूं छोटियो दसवीं । दो छोरियां नै ब्यावणी । गोमती र साख री चेष्टा करी, पण पार नी पड़ी । अेक जगां तो हजार रिपिया टीकै रा मागं, छोरो तो चोखो है, पण........! मंगतूराम कीं भेळो सो होवण लागग्यो । गोमती रो रूप कीं डरावणो-सो लागण लाग्यो । पीसां रो मोल कांई है, आ कागजा री पोथ्यां मैं कठै ही लिख्योड़ी कोनी ही । पण ज्यूं-ज्यूं ईं दुनियां री न्यारी पोथी रा अंक पढया त्यूं-त्यूं अेक अेक अंक मैं रिपियै रा गीत लिख्योड़ा मिल्या । मंगतूराम रै काळजै रो रगत तेजी मैं आग्यो ।

गोमती री मा रोज कान खावै कै थे कठेई जाग्रो तो काम वणै । जाऊं तो पीसा खरच हुवै , छुट्टी कोनी मिलै, इन्नै टयूशन छूटणै रो खतरो हुवै, करै तो कियां । छुट्टयां मैं ही ठीक रैसी । मगतूराम सोच मैं डूंगो डूबग्यो, पण कठेई कोई चीज हाथ नी लागी, कोई भाटो तक कोनी मिल्यो । मंगतूराम रो काळजो जोर

सूं धड़क-धड़क करण लागग्यो। स्यात् म्हारो दिल डूब तो नीं जावैलो'। मंगतूराम फिकर और तरियां करण लागग्यो। म्हारो दिल.... ......! बण फट पाणी मांग्यो 'गोमती री मा चटकै पाणी. .!'

गोमती री मां पाणी ल्याई फेर कीं जी टिक्यो। बण सोच्यो, 'अबार फिकर नै काया झाल नी सकैलो।'

हौळै सी मूंढो फेरनै मंगतूराम खाट पर उलटो होग्यो। मूंज री जेवड़्यां छोटी होरी ही, नीचै री धरती री धूड़ दीखै ही। सोच्यो जे रोल्यूं तो की जी टिकज्या। पण रोवणों ही भूलग्यो। आंसू तो रोवणै सूं आवै। शरीर उठावै तो उठै कोनी जाणै दोजख रो भार आखै शरीर पर आ पड़यो हुवै।

••

# परलै

••

बाबो आजकाल अैरी-बैरी बात करै, 'परळै होसी, परळै'। हूं छुट्टी गयो जद जातां ही बांसूं मिल्यो, पगां रै हाथ लगायो अर सारै ही पगाथै बैठग्यो।

'कांई हाल चाल है, बाबाजी! जी सोरो तो है! शरीर ठीक चालै है।'

'हमै, कांई है शरीर में, बेटा! पण थां जुवाना नांव सूं ठीक हूं। झांझरकै खेत जाऊं हूं, भारियो ले आऊं, गायां खातर कूत्तर काट द्यूं, थां जुवाना में कांई है। पण परळै होसी परळै।'

'बाबाजी, परळै री कांई बात पकड़ली, परळै कियां होसी। दुनियां मौज करै है। आछा टैरालीन रा कपड़ा पैरै है, रेडियो बजावै है, थांनै परळै री कांई सूझी।'

'हूं, कूड़ी केऊं कांई? साची कैऊं हूं। कै तो जरमन-जापान रो जुध होसी, मोटा-मोटा बम फाटसी, कै आखो धरती मैं

काळ पड़सी, धरती फाट जासी, पाणी-पाणी हो जासी, धरती लुक जासी।'

बावेंजी री बात में फेर हंसी आई। हूं कैयो, "बाबाजी, जरमन, जापान तो जुध-करणे जोगा ही कोनी। अबार तो रूस अर अमरीका तकड़ा है। स्यात थे पुराणी बात करो हो।"

"तो तूं थांने मानलै, म्हानै तो नांव कोनी आवै, पण होसी परळै।"

इत्ते में बावेंजी रो जुवान बेटो जुगल आग्यो। आवंता ही बावेंजी बीं कानी देख्यो अर बोल्या, "ऐ है म्हारै तो जुवान कंवर साहब, आया है मांयसूं निकळ'र, रात नै करै सेर सपाटा, फेर मोट्यार नै आवै नींद, तावड़ो चढयां उठै जद आंरी पगथळी आकरी होवणने लागज्या।"

हूं जुगल कानी देखनै बोल्यो, 'क्यूं भाई, कांई कैवै है बूढिया?'

"ईं यां ही बैलै है।"

"बात-सावळ, हो कैवंता होगा।"

'कैवे है सावळ, आंरी तो साठी बुधि नाठी होगी। नींद तो आवै कोनी, पड़्या बरड़ाव बोकरै।'

हूं जुगल ने समझायो, 'जुगल, आंरा दिन कमाई करणे रा कोनी। आं तो घणां ही दिन कमायो। अबै तो आनें सारो देवो।'

"हूं आंरै बाप रै ही सारै कोनीं, बावेजी झटको देयनै बोल्या, "आ जुवानां नै हूं के धारू हूं, इसा पचासां रै हमें ही सारै कानी। पींचनै पाणी काढ द्यूं।"

बी वकत बावेंजी री धोळी मूंछयां फड़का खावै ही। होठ पून में पत्तो हालै ज्यूं हालै हा। आंख्यां लाल मिरच-सी सुरख

होगी ही । हूं बावंजी कानीं देखतो ही रयो । जुगल मस्ती सूं ईन्नै वोन्नै फिरै हो, स्यात् कीं चीज ढूंढ़ै हो ।

इत्तै में वींरी मा आयी । पूछ्यो, 'मिल्योक नीं ।'

"कांई ढूंढै हो ?" बावंजी पूछ्यो ।

"कप होनो चाय आळो ।"

"ओ पड़्यो भई", बावंजी बतायो ।

मां'र, वेटो मांय चल्या ग्या जद बाबोजी होळै-सी बोल्या, "तूं देखै है, अबार ओ चाय वणावैला, फेर पीवैला, आंरो राम नीसरग्यो है. बाळ तो दियो सारो टापरो । वास्ते लगादी ईंरै । हूं साची कैऊं काना ! म्हारै कर्यै-करायै पर आं पाणी फेर दियो । जो करै ईं ढूंढै रै वास्ते लगाद्यूं ।"

हूं बावंजी रै सागै मिल'र अफसोस कर्यो । बाबोजी फेर बोल्या,—'बडोड़ो है आंरो ही सिरखाणो, बडोड़ै रा लखण जाणै है कै तूं, हरामजादो जूवा खेलै । अेक ट्रेक्टर पर रैह्यो है, सेठ दो सौ रिपिया देवै है, पण कंजर, सगळा रै धूंवो लगा देवै है । ओ टापरो कियां चालसी ! परळै होसी, वेटा, परळै ।'

बाबोजी परळै री बात कोनी छोडै हां, हूं कैयो, "बाबाजी परळै री बात कियां पकड़ राखी है · न तो कोई जोतखी कैवै, पतड़ो बोलै, न कठैई बात चालै ।"

"तूं समझै कांई, काना । दुनियां मरैली भूख । दाणै-दाणै नै तरसैला । हूँ साची कैऊं । मिलैगो नी सेर उधारो ।"....

बाबंजी रै पतो नी कांई होग्यो । म्हानै बावंजी पर तरस आयो, बाबाजी म्हारै घरां में चोखा स्याणां मिनख है अबार ईंरै कियां करण नै लागग्या ।

दिन छिपतां ही बावंजी तो भजनां री राग टेरी, 'तूं तो र

भजन करलै... ......कांयां मांया काळं छाया..........' बावैजी ने सदा सूं ही भजनां रो शोक हो। भांभरकै उठनैं भजन गावैं, रात नैं सोपै तांई भजन गावैं, कदे दिन में, जे जी में आवैं तो गावणां शुरु कर देवैं। बावैजी री राग जाणैं, साच्यांई, रेडिय में रिकार्ड बोलै है। म्हारी मा कैवै है कै बावैजी री जुवानी, बुढ़ापै में कोई फरक कोनी। वांरो राग ईं बुढ़ापै में बीसी है जिसी जुवानी में ही।

बाबोजी बीयां तो दुनियां नैं जाणै है। आसाम, बंगाल, पंजाब सगळै घूम्योड़ा है। वै कदेई आसाम री वात बतावैं तो सारैं जन-जीवन नैं अेडी सूं लेयनैं चोटी तांई बात बता देवैं। अेकर गांव में काळ पड़्यो तो वै टाबरां नैं लेयनैं पंजाब गया। पंजाब में छोटै सूं लेयनैं मोटो काम कर्‌यो। मजूरी करी अर दुकनदारी करी। दुकनदारी इसी करी कै कीं गुड़-मीठाण ले आया, की कांदा, गूंदळी। होयो ईंयां कै बीक्या तो बीक्या, नीं तो घर आळा टींगर ही खाग्या। जिंदगानी में घाटै-बाधै रो फिकर स्यात् ही कर्‌या करता बाबोजी।

बाबोजी आपरै टाबरां नैं दोरा कोनी करता। वेगा उठता, बांनैं सोवण देता। घर रो धधो निवेड़, खेत जांवता, अर खेत रो काम करनैं घरे आ ज्यांवता। टाबर काम करता तो करता, न करता तो न करता, पण कदेई बांसूं काम खातर माथो कोनी लगावंता। ईं अस्सी साल री ऊमर में वांरो ओ ही हाल है। अेकर की काम काज रै चक्कर में ट्रेक्टर में चढ़नै गया हा, रस्तै में ट्रेक्टर उळटग्यो, अर बाबोजी सगळांरै सागैं नीचैं आ पड़्या। ट्रेक्टर सूं अेक बोरी बाबैजी रै पगां माथै आ पड़ी, अर बाबैजी रो पग टूटग्यो। पण बाबोजी इसो करड़ै हाडां रो मिनख है कै

बठै सूं चालनै घरे आग्या । फेर वीं पग रो ओपरेशन होयो । पगं फेर भी टूटो रेग्यो, पण डंण में इसी करामात कै ई खोड़िये पग सूं ही वीयां ही मशीन री तरियां काम करें।

हूं अेक दिन जुगल नै अेकलै में समझायो, पण जुगल ओजूं वीयां ही बोल्यो, "बादी में बरड़ावै है।"

मांधी चालै ही खे खे, बादळ री कठै ही तीभणी कोनी ही। च्यारूं कूंटां फीकी-फीकी लागै ही, आखो आभो धापनै उदास हो।

बाबोजी आपरी खाटली पर पड़्या हा। खुश हा। हूँ बोल्यो, "बाबोजी, अबकै तो आसार माड़ा लागै है।" "हूं, कंयो है नी कै भाई, परळै होवेला परळै।" "काळ में अर परळै में कांई फरक है," हूं कंयो। "हां-हां, छांट नी पड़ै अेक, दाणों नी हुवै सेर, मरैला भूख, ओ राम अबकै इसी करैलो कै याद राखैला। घेंटूवो पकड़लेगो, अर आपां कराला—घुटु, घुटुर।"

हूं उदास हो, पण बाबोजां राम जाणं घणां खुश हा।

हूं बात नै डूंगी कोनी सोची।

पाच सात दिनां पाछै आभै रो रंग बदळग्यो, आभै में काळा बादळ ऊग्या, छिणमिण कर छाटा ओसरी। बादळ घुटणनै लागग्या छांटां अेकळ धारा होगी। धरती पर पाणी उछणनै लागग्यो। धूंधाधार-सी मचगी। इकलग दो घंटा इसो बरस्यो कै च्यारूंकानी पाणी-पाणी होग्यो। धरती री महक बदळगी। मिनखां रै मूंडां पर आब आगी। बूढ़ा, जुवान, टाबर सगळा उछणनै लागग्या, जाणं, जुवानी सगळा में आयनै बड़गी हुवै। मीडकां री बोली सुरंगी लागै। आदमी, लुगाई चैळकै होग्या। कित्ती ताकत है ई धरती में ई बिरखा, ई सुरंगी बिरखा में।

वीं वकत हूं बाबेजी कनै गयो। "बाबोजी, बाबोजी, आज

तो मजो होग्यो, काळ रो सिर फूटग्यो।" पण बाबोजी फीका-फीका भाखळै में भेळा हुया बुगचियो सा वणर्या हा। कीं बोल्या कोनी जद हूं भोजूं पूछयो—"बाबोजी, जी सोरो है?"

"हां, पड़या हां रे भाई!"

"देख्यो, आज तो राम रंग लगा दियो।"

"हां, लगा तो दियो।"

बाबोजी, पण इस्यो लाग्यो जाणं कीं घुटेड़ा हुवै।

इत्तं में म्हारी बडी मा बठै ई आगी।

हूं फेर कैयो—"क्यूं बडी मा, आज तो राम राजी है।"

"हां, भई, राजी ही है।"

इसो लाग्यो जाणं बावैजी रं घर में कोई कुराणी मौत हुई हुवै।

दोनूं डोकरा, डोकरी ईं मस्त माहोल नै सह नहीं सक्या कोई ढूंगी पीड़ ही, जकी वानैं सतावै ही।

इत्तं में जुगल आग्यो, वोही घुट्योड़ो-सो हो। तीनूं बैठनं वाणैं, मातम-सो मनावणनैं लागरैया हुवै।

मेरै तो कांटा-सा गडणनैं लागग्या।

हूं बिना बोले बठै सूं चाल पड़यो।

घरे आयो तो मा बड़ा-गुलगुला बणा राख्या हा। काकोसा भीज्योड़ी धोती में ही कोठा सुंवारता फिरैहा, कठैई ढूंढ़ा पड़ न जावै, भर उघाड़ै डील में बांरो नाचती काया सांपड़दे दीख ही। मा रो अंग अंग खिलर्यो हो।

इत्तं में म्हारो छोटो भाई खेत सूं मेह देखनै आग्यो। आतो ही बोल्यो—'खेतां में चाळीस-चाळीस आंगळ मेह है।"

काकोसा बोल्या—"काळ रो दिन आछो है, हळांतियो

करल्यो ।

हूँ, पूछ्यो, "मा, अेक बात पूछूं !"

"पूछ, मा कैयो ।"

"आज बावोजो अर बड़ी मा उदास भोत है ।"

मा हांसी, बोली—"तनै बेरो कोनी ?"

"ना,"

मा फेर हांसी, "तेरै बावजी सारी जमीन अडाणै मेल दी, आं छोरां रा ब्याव कर्‌या है बीनणी ल्याया है। बाबैजी पर करजो है—दस हजार।"

हूँ समझ्यो।

'आज बिरखा बरसी है, बाबोजी दुखी होग्या। दुनियां खेती बावैली, अे देखैला-टुकर-टुकर।'

"आं छोरां में दम कोनी।"

'ब्याव कर्‌योड़ो है, मौज करै है, काम न धन्धो,' मा टेढ़ी बात कैयो।

अबै म्हारै बावोजी री 'परळै आळी बात समझ में आगी।

आभो दूधं बरणं होर्‌यो हो। मोठी-मोठी, हळकी-हळकी अेक-अेक छांट पड़ै ही। सगळा आपरै धंधै में लागग्या हा। हूँ कोठै पर रोही-री रुणक देखण चढ़्यो। गोर बरण रा धोरा सोनै रा देह-सा लागै हा।

## पांच

गोविन्दो जद कसियो लेयनै खेत कानीं चालण लाग्यो तो बींरी बहू सजनी जोर सूं हेलो मार्‌यो, "सुणोक फूलियै रा बापू।"

गोविन्दै हेलो सुण्यो, जद् बीं रुक्यो, कसियो मोढै सूं उतार्‌यो, पाछो मुड्‌यो। देख्यो, सजनी बीं कानीं देखनै मुळकै ही।

"कांई केवे ही," पूछ्यो गोविन्दै।

सजनी बोली कोनी, हँसणनै लागगी।

"बोल, बोल, बेगी बोल, म्हारै मोड़ो होर्‌यो है।"

"सुणो तो, कीं सुस्तावो तो बात करूं।"

आपरो बात कैणी हुवै तो मिनख कीं नरम हुवै, चाहे बो कित्तो ही नेड़ो होवो।

"बावळी है, बाजरी रो निनाण करणो है, म्हानै मोड़ो होर्‌यो है।"

"सजनी चालनै गोविन्दै रै नैड़े आई। फेर मुळकनै बोली, 'थांनै म्हारो ओढ़णो कोनी दीसै ?' लीर-लीर होर्‌यो है। कद ल्यायनै दियो हो। याद तो करो। फूलियो होयो जद ल्याया हा। अेक ही गाभो, चालै कद तांई। थे ही सोचो।"

गोविन्दे फेर कैयो, "बावळी, खेत सूं वेगो आ जासूं, फेर ल्या देसूं।"

"आ तो थे सदा ही कैवो हो, आया हा, कदेई वेगा। देखो तो सही, लीरा-लीरा होर्‌या है", सजनी गोविन्दे रै अेन सारै ओढ़णै नै करने दिखायो।

"मन्नै के दीखे कोनी," दोविन्दै कैयो, "कई जगां तैं टांका वै राख्या है, रंग अेन फीको-फलर होर्‌यो है, पण बेल तो कोनी।"

"बेल फेर मिलसी कद", सजनी जोर देयनै कैयो।

गोविन्दो सजनी री बात मोड़ नीं सक्यो। सजनी साची कैवै है, बेल तो मिलै ही कोनी। रात दिन गिरस्थी री चक्की में चालण लागरैयो है। बींयां तो ओजूं है के, टावर तो अेक ही है। ओजूं तो तिलक काढ्यो है, सूक्यां ठाव पड़सी।

गोविन्दे कसियो परै मेल्यो, अेकर घर में चक्कर मार्‌यो, फूलियै रा लाड कर्‌या, अेकर पाणी पीयो, फेर बाणियै री हाट कानीं चाल पड़्यो।

मारग में बण आप कानी देख्यो। धोतियो फाट्यो पड़्यो है। कुड़तियै में जगां-जगां झरोका होरैया है, सपड़-सपड़ करै है। पण घालो कोई नी; रोही में कुण देखै है। सागै बींनै याद आवै ही— धन्नै री बही, राम जाणे, कित्तो जोड़ होग्यो है बींरै में, बो तो भणपढ़ है, जित्तो बतावै बित्तो ही सही है।

सेठ मांयली गद्दी पर चौड़ो होय'र बैठ्यो हो। दोनां कानी

बेटा-पोता खेलै-कूदै। बेटा-पोतां री ऊमर ज्यूं त्यूं अकसी ही। सेठ चाय घालनै अेक गोळी मूंढै में मेली तो गोविन्दो सामैं खड़्यो दीख्यो। सेठ मुळक्यो, पण बोल नहीं सक्यो। फेर चाय री घूंट लेयनै गोळी आगीनै गिटी। फेर सेठ बात करणै जोगो होयो। सेठ चाय री घूंट ओजूं ली, जद बींरो जी सोरो होयो। गोविन्दो कनै जायनै बैठग्यो हो। सेठ दोनूं आंख्यां सूं पूरै गोविन्दै नै देख्यो, फेर बोल्यो, "बोळे दिनां सूं आयो, गोविन्दा! जमा ही बारोठियो बणग्यो! दरशण ही दुरलभ होग्या! इसो के मायाजाळ में फंसग्यो।"

"सेठां, कांई करां, थे के जाणो कोनी, बेल तो मिलै ही कोनी। आज काम छोड़नै आयो हूं।"

सेठ चाय री बीजी घूंट ली। सेठ रा पोता-बेटा बींयां ही भळवाद में रुपरैया हा। टाबरी करै ही 'पंजी' सागै कदै 'दस्सी' सेठ बानै देणी कोनी चावै। सेठ जद आखतो होग्यो, जद बण 'पंजी' 'दस्सो' गल्ले मांय सूं काढनै देदी अर आपरो पिंड छुडायो। सेठ नैं जाणै सांस-सो आग्यो। टींगर पीसा लेयनै बारै भाजग्या। फेर सेठ टिक'र गोविन्दै सूं वात करणनै लागग्यो, "हां जो, गोविन्दा, तूं किताई दिनां सूं कपड़ो लियो कोनी देख तेरा सगळा कपड़ा फाटरैया है, पोतियो लीरां-लीरां होरैयो है, कुड़तियै तो तेरी डोळ ही विगाड़ राख्यो है। कपड़ा आया है अवार ही दिल्ली सूं, घणां सस्ता अर फूटरा।

गोविन्दै कपड़ा कानीं निजर मारी। बींनै तो बै आछे सूं आछा लागै अेक-अेक सूं वधनै। पण बो बोलै नो। सेठ अब वेगा-वेगा चाय रा घूंट लिया अर अेन बेलो होयनै गोविन्दै कानी सरक्यो।

'क्यूं कुड़तियै रो कपड़ो चाईजे', सेठ गोविन्दै रै कुड़तियै रै हाथ लगानै कैयो।

'चोधरी' सेठ गोविन्दे नै कैयो, 'थारी बहू सातर अेक पोळो चाहै।'

"अरै, वीनै तो भूल ही ग्यो, देखो, म्हारी भी अक्कल अब ऊमर सायनै थोथी होगी।"

सेठ रो मूंढो दाड़म-सो खिलग्यो। किरचा सूं खज्योड़ा दांत बारै निकळग्या। बारै मूंढो काढनै हेलो मार्‌यो, "च्यानण, ओ च्यानण, कांई करै है, आ तो, गोविन्दो आयो है रे!"

च्यानण हेली सूं नीचै ऊतरनै दुकान में आयो—"कांई है, बापूजी।"

सेठ कयो, "गोविन्दो अडीकै है, चटको कर। ईंरो काम खोटी हुवै। खेतीखड़ आदमी, पोळा दिखा ईंन्नै, अबार जका आपां दिल्ली सूं ल्याया।"

सेठ मूंढै में किरचो लेयां चवाणनै लागग्यो। वण अेक किरचो गोविन्दे कानी कर्‌यो। गोविन्दो हंस्यो, "कांई फायदो है ईं लक्कड़ सूं।"

"भूख चोखी लागज्या रै।"

"भूख स्यूं तो मर्‌या ही फिरां, सेठां, आ तो घणीं लागै है, कम लागै ईसो किरचो द्यो।"

सेठ हंसणनै लागग्यो।

च्यानण बीड़ी रै बंडल सूं अक बीड़ी काढनै गोविन्दै आगै मेल दी। गोविन्दै बीड़ी सिलगायी।

च्यानण इत्तै में ओढ़णां री अेक गांठ गोविन्दे रै आगै मेल दी। खोलनै दिखावणनै लागग्यो। मोल-तोल सागै ही बतावणनै लागग्यो। गोविन्दे रै अेक पोळो पसन्द आग्यो, "ओ कित्तै रो, च्यानण।"

ध्यानण मोल वतायो। गोविन्द रै जच ना जचै, पण गोविन्द नै उधार लेणों हो, पीसा नगद तो हा कोनी। गोविन्दै वताये मोल में पीळो आप कानी मेल लियो।

सेठ इकलंग गोविन्दै कानीं देखै हो। गोविन्दो उठनै ज्यावै, बींसूं पैली सेठ मोल्यो, "गोविन्दै नै कुड़तियै रो कपड़ो दिखा, रूपाड़ो फिरै, लागै ही कोजो। मिनखां में उठे बेठै, भूंडो कोनीं लागै।"

गोविन्दो बेठ्यो, "ल्यो देखल्यां आपणै कांई है।"

ध्यानण फट दो थान आगै मेल दिया।

"कांई साव है, सेठां।"

"तेरै कदेई ज्यादा लगाया ? थारो म्हारो कण बांट्यो, गूंगा, फाड़दे दो कुड़तियां रो। भाई, फिकर क्यूं करै है, पीसा अवार कोनी, मन्नै बेरो है, सावणी रा दाणां निकळतां तांई तनै बतळावां कोनी। म्हारो भी काळजो देख।"

ध्यानण गोविन्दै खातर दो कुड़तियां रो कपड़ो दे दियो।

"ल्यारे, साफ माळी मलमल, गोविन्दो किसो फेर-फेर आसी, ईं पोतियै में लागै बीडरूयो-सो। कदे, बटाऊ घटाऊ आज्या, कठैई आपरै सगां-संबध्यां में जाणों पड़ै।"

"ना-ना, सेठां, घणों होग्यो, हुणै नी।"

"अरै बावळा ! तूं तो बीसो ही रैयो, म्हानै ठाव है, अवार समो म्हांसूं छानो कोनी। तेरै पूरा सो मण मोठ होसी, बाजरो माड़ो कोनीं।"

गोविन्दै मोजूं आणाकाणो करी।

"देखै कांई है, ध्यानण", सेठ कयो, "तनै दुकानदारी आयै कोनी, इन्नै ल्या मलमल, गोविन्दै री तो आ बांण है।"

फेर तो च्यानण अर सेठ मिलनै गोविन्दै री बांध भर दी। धपाऊ रा कपड़ा दे दिया। वण लुगाई, टाबर सगळां रा मोकळा कपड़ा दे दीना। कपड़ां रै सागै ही गोविन्दे रै मन में, फिकर री गांठ बंधगी। गोविन्द नै आपरै घर री बींजी शकल धरती रै दरपण में दीखण लागरी ही जाणै, आखै घर में दीवाळी री सोचन्यण होरी ही।

खेत में गुंवार-जुंवार, मोठ, बाजरो सोवयूं हो। गोविन्दो अर सजनी रोज खेत में जावता, काम करता, आछी बीजाई, आछो नीनाण, कसर कीं नी राखी। बाकी तो राम रै सारै है। काम रो फळ तो बो ही देवै है। बींनै देणों भी चाईजै। काम करै जको भूख मरै, जे ओ ही राम करै तो राम नै सोभा कोनी देवै। काम रो जस नीं मिलै तो फेर राम कठै। लोग कूड़ा ही बीरो बखाण करै है। गोविन्दे नै भी काम रो जस कोनी मिल्यो। अेक दिन इसो आयो के सारै खेत मैं टिड्डी बैठगी अर खेत नै खागी। सिट्टां में दाणों कोनी, बाजरी रै पांनड़ा कोनी, मोठ, गुंवार सोही डांखळा-सा होग्या, टिड्डी खेत नं के खागी, गोविदं नै खागी, गोविन्दै रै घर नै चूसगी। गोविन्दो थाक'र डांखळो सो होग्यो। सजनी सूख खेलरो बणगी। घर मे घुण-सो लागग्यो। दोनू हाथ भड़का नै बैठग्या। टोटै मे राड़ बढै। कदे सजनी गोविन्दै सूं लड़ै, कदे गोविन्दो सजनी सूं। आसै-पासै कीं नी सुहावै। सजनी नै छोरो आक-सो खारो लाग्यो। जचै जद ही बींनै फेंकनै मारै, 'मरज्याणा तूं आयो जद काळ पड़्यो, भरी खेतो उजड़ी। राम थाळी मेलनै आगै सूं सरकाली।'

टीडी गोविन्दै रो खेत खायो, पण धन्नै रो खेत तो हुर्‌यो हो। बो तो दिन रात बढै हो। फेर भी ईं हालत में धन्नै नै कीं जोर तो आसी ही, आ सेठ जाणै है। बो तो बरसां सूं गांव आळा सागै कार विहार करै। काळ जमाना भी देख्या है। धन्नै सूं कांई

छानी। बो तो हर मोड़ में ग्रापरी गाडी चलांणी जाणै है। ग्रोजूं तांई ईं रा बळद फंस्या कठैई कोनी।

सेठ गोविन्दे नै बुलायो। दुकान में तीजै खण में लेजानैं कैयो, "चौधरी पीसा देणा है।"

"कित्ता होग्या, सेठ ?"

"पूरा ग्राठ सो सत्तरा, तीस पीसा।"

'इत्तो सामान कद लेग्यो।'

जद सेठ ग्रापरी लाल बही खोली, ग्रेक-ग्रेक ग्रांक पढ़नै बतायो, बीरैं ऊपर ब्याज जोड़नै पूरो हिसाब दुका दियो।

'तूं जाणै कोनी, गोविन्दा, सेठ री कलम कदेई कूड़ी कोनी बोलै। म्हानैं साहुकार कैवै है लोग, समझ्यो !"

गोविन्दे री चित्राम देखण जोगी हो। मूंढो काळो ठेरैं बरगो होग्यो हो। गोडा रा हाड निकळरया हा। पसीनो चूवै इकलंग। गोविन्दो तीली उठानैं चावण लागग्यो। कई देर पाछै बोल फूटयो, 'सेठ, कियां करूं, खेत तो टीडी खागी।"

"म्हारा रिपिया देणां पड़सी, गोविन्दा, ईंयां सरै कोनी। म्हारो ब्यापार कियां चालसी ! टीडो तो रोज ग्रासी, रोज खासी, म्हे कियां पोसावां, तूं स्याणो है !"

"पीसा बणैला कियां ?"

"हूं कांई करूं, कठै सूं ल्याने दे।"

गोविन्दो उठनै चल्यो गयो। बो कई दिनां तांई सेठ री दुकान कानी कोनी गयो। पण सेठ नै चैन कठै !

कई दिनां पाछै सेठ गोविन्दै नै ग्रोजूं बुलायो।

सेठ ग्रबार दूजै खण में ग्राग्यो हो। सेठ की गरमी में बोल्यो, 'गोविन्दा, पीसा देणां पड़सी।'

गोविन्दो कीं नीं बोल्यो, उठ्यो ग्रर चाल पड्यो। गोविन्दै

सेठ री अर सेठ गोविन्दे री निजर पोछाण ली। पण गोविन्दे रो मन भारी होग्यो हो। वण मन में कंयो, "किराड़ मीठो वणनें देवै, खारो वणनें लेवै।"

तीजे दिन सेठ फेर गोविन्दे नें बुलायो। सेठ वारै चूंतरी पर खड़्यो होग्यो। वो गोविन्दे नै देखतां ही बोलण लागग्यो। आज वींरो मुंवाज गोविन्दे रा लत्ता लेणे रो हो। सेठ पूरो जोर लगा दियो, 'सरम कोनी आवं तनैं, म्हारा रिपिया खाग्यो। खांड खायनें देणां पड़सी। धूड़ खायनें देणां पड़सी। हूं तेरै पर दावो कर देसूं। समझै के है तूं म्हानें !"

गोविन्दो चुप रंयो। धूण घालनें धरती नें कुचरण लागग्यो।

सेठ इत्तो जोर सूं बोल्यो के च्यारूं कानी री भींता भूंकण लागगी। च्यानण सागै वांही बातां नैं मोजूं फेवं जको सेठ कंवं जाणं च्यानण सेठ वणनें री ट्रेनिंग लेर्‌यो है।

गोविन्दो कीं सोचनें कंयो "सेठ, बोलो रह घणीं कह दी, हूं सोचली।"

गोविन्दे घरे जायनें सोच्यो, "सेठ कैवण में कसर भी राखी। आज दुनियां में साख हुवै, साख सूं लेण-देण। साख बिगड़गी तो लेण-देण बन्द। कोई उधारो नी घालेलो।" गोविन्दे आगे री पाछै री सारी बात सोची। सोचर लुगाई ने कंयो, "कठै है तेरो बोरियो।"

"क्यूं ?"

"म्हारी लाज जायरी है। सेठ स्यान लेवैलो। भगवान् देसी तो बोरियो मोजूं बणज्यासी, स्यान नहीं वणैली, समझी !"

सजनी रै गळै में पाणी रो खारो घूंट आग्यो, बा पीयनें रंगी। संदूक खोलनें बोरियो ल्या दियो। वींकी आंख्यां में पाणी झळकै हो।

गोविन्दे सेठ रै आगे रिपिया देयन मारया, सेठ रिपिया तीजूरी में मेल्या, "अरे गोविन्दा, ले आयो, इसी कांई बात ही, तकलीफ तो कोनी पाओ।"

गोविन्दो फेर कोनी बोल्यो।

सेठ फेर कैयो, "हूं तनै कीं कंय तो कोनी दियो, म्हारो सुभाव आजकलै कीं चांदड़ो होग्यो, बाळण जोगो है। घर आळा सगळा म्हानें लड़ै है, कैवै है, थारै रीस घणी रैवै। क्यानण मत्नै लड़यो, ईं'री मा भोत लड़ी, थारै कै होग्यो आजकलै, गोविन्दै रै सागै तो थांरो पीढ़ियां रो सीर है। गुण तो थे मानो ही कोनी। सायी कीं, मनै ना तो रोटी भाई ना नींद आई।'

भोळो गोविन्दो बरफ ज्यूं पीघळग्यो। बींनै सेठ ओजूं गुड़-सो मीठो लागण लागग्यो।

"तूं कांई जाणसी, गोविन्दा, क्यानण, ल्या नयोड़ा थान, इन्नै कपड़ो दे कुड़तियै रो।"

फेर दोनूं हस्या रल्या-मिल्या कै गोविन्द रै सागै ओजूं गांठ बांध दी।

गोविन्दै री चाल बोझ सूं धीमी पड़गी ही। बींनै सजनी बिनां बोरियै ही फूटरी लागण लागगी ही।

# धन घड़ी धन भाग

प्रिन्सिपल शर्मा जद स्कूल में आयो तो स्कूल-बीनै हाऊ-सो लाग्यो। कदेई टाबर-थकां मा बींनै डराया करती, "हाऊ आयो हाऊ आयो।" जद बो डर्‌या करतो, पण हाऊ बण देख्यो कोनी। पण आज बण साच्यांई हाऊ देख्यो। बो तो सदा छोटै स्कूल में रह्यो, गिणती रा टाबरिया होंवता, आपरी मनंस्या मुताबक बांनै डांट लेंवतो, कूट लेंवतो, लाम्बो टैम बण बी अेक गांव में काट्यो. पण इत्ती लांबी कतार टींगरां री बण अठै ही देखी, बींयां तो ओ बड़ो नगर है, मोटी-मोटी हेल्यां, कार, बंगला, के बेरो के के है अठै, बींनै तो इत्ती लाम्बी स्कूल ई भूतणी-सी लागे। छोरां सामनै खड़्यो होयो तो बींरो काळजो पेली तो हाल्यो, पेंट पड़णनै त्यार होगी, फेर कीं जमाणो। छोरा अेक सुर सूं 'जन गण मन' रो गीत गायो, तो बींरै नाक पर माखी बैठगी, बा तो मस्ती सूं घूमै, अेकर नाक सूं फूंक मारी, बा उडी कोनी, बींरो जी मचलावण लागग्यो, अेकर

तो बींनै इसी लागी, जाणै पड़ैलो, पण फेर 'जय हे जय हे, जय हे', बोलतां ही राष्ट्रीय गीत खत्म होग्यो अर वो सांभळग्यो, माखी-बींसूं पैली उडगी ही। शर्मा टाबरां रै सामै आपरो छोटो-सो भाषण दियो, शर्मा रो जी टिकग्यो।

शर्मा दोपारै पाछै आपरै कमरे में गयो. बूशर्ट खोली. फेर पेंट सावळ टांगी, ईंमें सळ न पड़ज्या। नयो नगो स्कूल है, प्रिन्सिपल रो मोटो पद मिल्यो है, कदेई लोग हंसाई न हो ज्यावै. कोई टोक नै देवै कै, प्रिन्सिपल तो सफा देहाती है।'

प्रिन्सिपल पंखो खोलनै नीचै बैठग्यो, बनियान खोल ली, फीं भो सोरो होग्यो। शहर रा अै तो मजा ही है, पण बाळण जोगी ढींगरां अर मास्टरां री भीड़ भड़ी लागै है। प्रिन्सिपल चपरासी सूं रोटी मंगवाई अर खायनै सोग्यो।

दो चार दिनां में शर्मा नै ओ पतो लागग्यो क मास्टर अर छोरा नेता टाइप मिनख है। बींरो आज रै माहौल सूं जी उमी-जग्यो। गांव में भी नेता तो हुवै, पण बै गांव रै भलै खातर होवै। शर्माजी कनै नेता आवंता, स्कूल री बात पूछता, बीरै निरमाण री सोचता, आछी पढ़ाई लिखाई खातर केवंता, छोरा जे हुड़दंग मचावै बानैं खुद डांटता। साची बात तो आ है कै मास्टर अर छोरां में कीं भांत रा नेता जलमग्या। बैं खुद पढ़ता तो नेता तो होंवता ही कोनी। होंयता जका देस खातर होंवता। देस री आजादी री लड़ाई लड़ता, पण हुणै कोई मास्टर स्कूल में काम करणो चावै कोनी, करै नेतागिरी। अेक-अेक मास्टर अेक अेक नेता सूं जुड़रंयो है। जे प्रिन्सिपल तबादलो करा भी लेवै तो मास्टर नेता री मारफत आपरो बदळो पूठो करा लेवै। बात ईंयां है कै मास्टर अर नेता दोनूं गूंथीज्योड़ा है, आप-आपरै मतलब सूं। मास्टर

नेतानैं वोट दिरावै अर नेता मास्टरनैं आपरी जगां रखावै। वै प्रिन्सिपल रो कांई धरावै। शर्मा रै अेक बात और समझ में आई कै मास्टर आप-आप रा चेला पाळ राख्या है, जे बगत पड़ज्या तो वै मास्टर खातर ज्यान देवणनैं त्यार रेवै।

प्रिन्सिपल एक दिन आपरै पेले हैडमास्टर सूं वात करै। बोल्यो, "हूं सिच्यूएशन नैं समझतो जारैयो हूं।"

"हूं तो कैवणो चावै हो, पण थे खुद ही बात चलादो।"

"बात तो इयां चलादो कै स्कूल रो धंधो नी होरैयो है, मास्टर क्लासां न छोडै है, बारै गप्प मारता रैवै है। चाय रै ढावै पर चल्या जावै है।"

"सा, अै तो सै मंत्रियां रा आदमी है, आपणै बस रा कोनी।"

"तो औ काम कियां चालसी।"

'आप आंरी बदळी भी नी करवा सको।"

"तो म्हानैं तो आ बात सुवावै कोनी।"

'सुवावै कोनी तो कांई बताऊ ?"

हैडमास्टर आ कैवणो चावतो हो कै, "थे थांरी बदळी भलां ही करवा लेवो, अै तो हालैई नहीं। आनैं छेड़णों काळे नाग नैं छेड़णो है।"

होई भी यां ही। अेक दिन शर्मा माधोराम नैं कैयो, 'थै मा'साहब, क्लास में कोनी हा, हूं जद गयो तो छोरा थांरो घंटो बतायो, थे हा कोनी।"

"हूं सा, चाय पीवण गयो हो।"

"आ बात तो माड़ी है। आप चाय 'रिसेस' में पीवो, खाली घंटे में पीवो, आ म्हारै जचे कोनी।"

"ना जचै तो ना जचो, मैं तो अठै दस बरमां सूं हूं, कई अफसर टिपग्या, मैं तो इयां ही चाय पी।"

'हूं रहस्यूं तो पार नहीं पड़ैली," शर्मा कीं रोस कर्यो।

"रोस में क्यूं आवोसा, म्हारी शिकायत करो, म्हारी बदळी करवाद्यो। म्हांसूं मरीजै कोनी।"

शर्मा चुप रैग्यो।

चोखाराम रोज मोड़ो आवै। आयनैं पैली बीड़ी सिलगावै, टांगा पसारनैं होळै-होळै कस खींचै। क्लास रा टींगर रोळो मचावै। शर्मा अेकर वठै जरूर जावै, छोरां नैं टिकावै, डरावै, मानीटर खड़्यो करै। मन मे कर्यो—"इयां पार कियां पड़सी।"

चोखाराम नैं टोक्यां सर्यो। चोखाराम सीधो आयो, आण घेर नैं छेड़ लियो है, "गांव सूं आऊ चालनैं पांच मील, मोड़ो हो ज्यावै, कै अठै कोर्ट बिगड़ै है। टींगर है, थोड़ी देर थे सांभळल्यो तो कांई बिगड़ै। राज थानैं भी ईं बात रा पीसा देवै। म्हांसूं लीणां पीसा लेवो हो।

शर्मा मन में कर्यो, आ गाड़ी निभैली कोनी। बो सीधो इन्सपैक्टर कनै आयो। जायनैं निवेदन कर्यो—"सा, हाथ जोड़नैं बिनती करूं हूं, थे ईं शाळा सूं चार मास्टरां री बदळी करद्यो। न तो अै काम करै, न अै टैम सिर आवै। आप कैवो तो आंरी शिकायत लिखनैं देद्यूं।"

"आप गलती पर हो, प्रिन्सिपल साहब", इन्सपैक्टर कैयो।

"क्यूं सा?"

"आप आंरी बदळी खातर मत कैवो, और जकै री बदळी करावो, त्यार हूं।"

'और तो सै आपरो काम ठीक तरियां कर है।"

"पण आपनैं बेरो है कै अै च्यारूं मंत्रियां, विधायकांरा

आदमी है, थांरी बदळी करतां ही म्हारी बदळी हो ज्यावै ।"

"तो सा, म्हारो बदळी करा देवो, म्हांसूं अपमान रा घूंट पीईजे कोनी ।"

"थांरी बदळी म्हारै सारै कोनी ।"

"तो कांई करूं ?"

"काम चलावो ।"

प्रिन्सिपल शर्मा आपरै घरे आग्यो। घरे आयनै पंखो चलायो। पंखो थोळी देर चाल्यो जद शर्मा रो पसीनो सूक्यो।

थोड़ा दिनां पाछै छात्र संसद रो चुनाव हो। अेक दिन तय हुयो। छोरा आपरी दोड़धूप करणनै लागग्या।

हैडमास्टर प्रिन्सिपल नै कैयो—"ओ थे सिर फुड़ाई रो काम कर लियो।"

"कियां ?"

"अठै मास्टरां रा दो गुट है, तो छोरां रा भी दो गुट है।"

"फेर ?"

"फेर कांई, अेक गुट रो प्रधान बण्यो तो दूजो गुट सिर फोड़ी करसी।"

शर्मा आ नई अळवाद बेमतलब मोल ले ली। कांई अणसर्‌यो पड़्यो। जे चुनाव ना करातो तो कांई बिगड़ै हो। लारली साल फर्क है कै चुनाव होयो ही कोनी। फेर आ माथा पच्ची ? देश में जनराज आयो है, आपां रजत-जयंती मनावां हां। जनता में इत्ती सूझबूझ आणी चाईजै कै आपणै देश रो कांई हित है कांई अहित। अै बाहर तो आगै बध्योड़ा होवणां चाईजै। आं टाबरां रा माईत तो जनराज री जिनगी नै सीख लिया होसी। आंरो ही संस्कार आं

ांवरां में काम देवै है। फेर आंमे आ गंदी राजनीति कियां ?
ामां रो नींद कीं कम होगी।

चुनाव रो सागण दिन आयो। कुल चोपन वोट हा। इसो दुरभाग होयो कै पच्चीस-पच्चीस वोट दोनां कानीं होग्या, अेक खारिज होग्यो।

चुनाव रा सिरमोड़ अधिकारी बोल्या, "अबै कियां करां सा।"

"छोरां नै पूछ्यो, पण बराबर में नतीजो कांई।"

बात इयां होई कै गोळी काडणं पर दोनूं दळ राजी हुया। गोळी रो फैसलो अेक कानी होणो हो।

धारै ताळियां बाजी, पण दूजी पारटी मूंढो लटकायनै चालो कोनी। वां नारो दियो, "अन्याय हुयो है, फैसलो मंजूर कोनी, प्रिन्सिपल मुरदाबाद।"

शर्मा री घिग्घी बंधगी। पेंट रै मांया सूं टांगड़्या आखी धूजण लागगी। शरीर कांपणनै लागग्यो, जाणं, सीयो चढग्यो हुवै।

बण होळं-सी आपरै हेडमास्टर नैं पूछ्यो, "ओ कांई ?"
"इयां तो होती रवै, आप फिकर क्यूं करो", हेडमास्टर बोल्यो
"हैं, ओ कांई ? म्हैं तो म्हांरी जिनगी में आ बात कोनी सुणी"
प्रिन्सिपल धोजूं कंयो।

"मजो सा, लोगां रा सिर फूटज्या है।"

"अ...च्छा," आ बात सुणी तो शर्मां रो माथो घूमणनै लागग्यो हो अणं, बींनें चक्कर आवै हो।

प्रिन्सिपल नै अेटर इसी हिम्मत बंधी कै बो बारै आयो, छोरां नै समझावणो चावै हो। बारै आवंता ही छोरा धारकर

फिरग्या, श्रर जोर सूं नारो दियो, 'प्रिन्सिपल मुरदाबाद, प्रिन्सिपल मुरदाबाद, घेराव करल्यो, टींगर प्रिन्सिपल रै बारकर गरण देसी घूंमग्या—'घेराव'

प्रिन्सिपल नै मूरछा श्रावणनै त्यार होगी। पसीनै सूं हळाडोब होग्यो। 'श्रो कांई', मन में सोच्यो। छोरा लांबा-लांबा सहतीर-सा लाग्या। मास्टरां मांय सूं कोई नेड़ै नी श्रायो।

"कांई चावो हो ?" दबेड़ी जुबान स्यूं शर्मा पूछयो।

"न्याव .. न्याव," श्रेक सुर स्यूं श्रावाज़ उठी।

"कैयां"; शर्मा श्रोजूं पूछ लियो।

"खारिज होयोड़ो वोट गलत खारिज हुयो, न्याव चावां हां", छोरां हाथ जोड़नै कैयो।

'न्याव करांला, म्हारो पिंड छोड़ो।"

छोरा श्रेकै सागै परनै होग्या।

शर्मा श्रेक'र दफ्तर में गयो—गुमसुम। च्यारूं कानी श्रांख्यां फेरी, फेर मेज पर श्रांख्यां गडाली। श्रासै-पास री श्रांख्यां इसी लागै जाणै बै बीं पर हंसै ही, मसकरी करै ही, तानो मारै ही—करलै प्रिन्सिपली, तै कठैई गंडमरा देख्या है, इसै चूतियै नै म्हे कै धारां हां, तेरै बरगा बोळा देख्या है—खूंसठ।"

शर्मा श्रेकर ऊठनै श्रापरै मकान में गयो, नेड़ो ही हो, फेर श्रोजूं श्रायो। सगळा मास्टरां नै कैयो, 'श्राप लोगां नै छुट्टी है, घरे जाश्रो।'

जावंता मास्टर जोर-जोर सूं हंसै हा, पण बीं हंसी नै श्राप पर ही सोची।

सगळा चल्या गया जद शर्मा श्रेकलो रैयो। चपरासी नै कहनै श्रेक कप चाय रो मंगवायो। चाय री श्रेक श्रेक घूंट पीवतं रैयो। ऊपर सूं होळै-होळै पंखो चालै हो। चपरास्यां नै कैय दियो

"थे ही घरे जावो, हूं आपी दफ्तर न बंद कर देसूं। चाबी मनै दे ज्याओ।"

होळे-होळे चाय निवेड़ी अर आजकालै रै ईं सैर रै माहौल पर घणो अफसोस कर्‌यो। इसो अफसोस इण जिंदगी में पैली बार कर्‌यो। अेक-अेक करनै आपरै टाबरां नै याद कर्‌या, फेर आंख्यां में आंसू ले आयो, "धूड़ है ईं अफसरी में, ईं नौकरी में, ईं सूं तो आछो हो, कठैई चाय रो ढाबो सरू करता तो आजकालै वो चोखो होटल बण ज्यावंतो। आपरी नींद सोणो आपरी नींद उठणो।"

दूजै दिन प्रिन्सिपल अेक कमेटी बणादी जकी ईं चुनाव री जांच करैली। कमेटी रै मेम्बरां कनै सूं दस्तखत करा लिया। मेम्बरां आपरी मीटींग करी अर फैसलो कर्‌यो, "भाई, कीनैंही टाट फुड़ावणी है तो ओ फैसलो करियो।"

वां प्रिन्सिपल साहब नै जायनै आ बात कही, "सा'ब, आप ही मोटा हो, आप फैसलो देवण रो हक राखो हो। ओ फैसलो आप ही करो।"

शर्मा ओजूं घबरायो। करै तो काई करै। दोनां कानी गड़बड़। ओ काई होग्यो। ओ तो रोज रो झगड़ो है। कीरै सिर पर ताज मेलै। आछो वगत आयो। शर्मा आपरै पुराणै दिनां नै याद करणनै लागग्यो जद चेला मास्टर नै आपरो गुरु मानता, बांरै पगां लागता। आज बींरा चेला मोटै-मोटै होदै पर है। कदै मिल ज्यावै तो झुकनै प्रणाम करै, आशीष लेवै। आं टींगरां रो काई डोळ है। काईं बणैला अे। नेता लोग देस नै, समाज नै बिगाड़ दियो—सत्यानाश जावै आंरो।"

दूजै दिन शर्मा नै रीस आई अर बण संसद नै भंग कर दी।

फेर तो सांग थोचरणो हो। हड़ताल, क्लास में अेक ही छोरो कोनी। मास्टर आपरी क्लास में बेला बैठ्या, यानै कोई चिन्ता

कोनीं । मस्तो सूं हाजरी-रजिस्टर नें लियां बैठ्या । टींगर बारै हुड़दंग मचावै, नारा देवें, "प्रिन्सिपल मुरदाबाद, छात्र परिषद जिन्दाबाद, म्हांरी मांगां मंजूर हुवै ।"

बेला बैठ्या मास्टर आपस में फुसफुसावे—"साळै री हेकड़ी ढीली होगी, आंवतां ही अकड़चो है नी, अै टींगर च्यार दिनां में ईं नें पाघरो कर देसी ।"

बारै फेर नारा लाग्या, "प्रिन्सिपल .. मुरदाबाद, छात्र परिषद .. जिन्दाबाद ।" "म्हारी मांगां... मंजूर....हुवै ।"

शर्मा री मांय बैठ हो घिग्घी बंधगी । हैडमास्टर सारै बैठ्यो हो । दोनूं विचार करे, पण करै कांई ? च्यारूं कानी निजर पसारै, पण कीं नी दीखै, अंधेरो, घणो अंधेरो । शर्मा नें इसो लागै जाणै, मौत नैड़ी है ।

इतैं नैं वीनैं टींगरां री भीड़ आंवती दीखी । प्रिन्सिपल फोन संभाल्यो—'हलो, पुलिस, खतरो, लड़कां री भीड़, हड़ताल ।"

"हलो, कलक्टर, हड़ताल, खतरा ।"

फेर 'करण........करण . ....करण ।"

"इन्सपेक्टर, हलो, खतरा, हड़ताल, पुलिस"

हैडमास्टर फेर कैयो—"आ मास्टरां री उत्पात है सा अै चावै तो हड़ताल हुवै, टींगर सैं मारै बस मे हैं ।

"हूं देख सूं, प्रिन्सिपल दबोड़ो बोल्यो ।"

"हूं तो पैली कैयो हो, आपनें ।"

प्रिन्सिपल री हिम्मत भीड़ में जाणै री नीं हुई ।

थोड़ी देर पाछै—पत्थर, भाटा, पड़ाक, दफ्तर रो सीसो टूट्यो—भायण....भायण ।

पड़ाक, अेक भाटो हैडमास्टर रै पगां में आयनें पड़्यो ।

फड़ाक, फेर अेक सीसो टूटयो—झणणण ....झणणण,

फेर अेक भाटो प्रिंसिपल री मेज पर आयनै पड़यो ।

—"करण...करण.... हैलो पुलिस, पथराव, ज्यान रो खतरो ।"

फेर एक भाटो प्रिंसिपल रै माथै कनै कर निकळयो ।

प्रिंसिपल अर हैडमास्टर दोनूं गोडरेज री अलमारी कनै जाय छिप्या । दोनूं वतळावै नीं । बारै भीड़ रा नारा । दोनां रा कान बेरा होग्या । आछो हो दोनूं किंवाड़ स्केड़ा हा ।

इत्तै मैं दोनां नै लाठयां-सी बाजती सुणीजी । अेक गोळी चाली । भीड़ भाजण लागी । प्रिंसिपल अर हैडमास्टर कोचरै मांय सूं देख्यो, वतळाया—स्यात् पुलिस आगी, गोळी चाली है, कोई मर्यो तो कोनी । भीड़ बानै भाजेड़ी-सी लागी ।

दोनां रो कीं जी टिक्यो ।

प्रिंसिपल बोल्यो, "आग लागै ईं नौकरी रै, चिणा भूननै पेट भर लेंवता, वो आछो हो ।"

बार सूं दरवाजो खटखटीज्यो—खट, खट, खट "पुलिस आळा है", हैडमास्टर कीं उकसनै कैयो ।

दोनूं आलमारी री ओट सूं बारै निकल्या । दरवाजो खोल्यो, ईंनै बीनै देख्यो, जी टिक्यो, टींगर तो गया ।

दोनां थोड़ी देर बैठनै पसीनो सुकायो, फेर पुलिस आळा सूं बांत करी ।

पुलिस आळो सी.आई. बोल्यो, "मा'ट साहब, बात म बात रो नाम, बिना ही मतलब आप तो राड़ बधा राखी है ।"

"हां सा", शर्मा कैयो, "आ तो हूं ही जाणूं के बात रो बतंगड़ बणर्यो है ।"

"बात तो मिटावो, आप गुरु जन हो, टाबरां पर आपरो

असर होणों चाईजै ।"

"असर तो सी. आई. साहब होणै कोनी देवै", हैडमास्टर साहब कैयी, "टाबरां पर असर तो है ही, पण चमरकी लगावण आळां रो है ।"

'आ तो हूं समझूं," सी. आई. फेर बोल्यो, "हूं तो आं पांच-दस साळा सूं हड़तालां ही देखूं हूं, टींगरां री कुचमाद बिना थारै गुरुआं रै लगाव बिना नीं होवै । बुझाण आळै सूं लगावण आळो तकड़ो हुवै । अबार नुकसान हो ज्यावतो । पुलिस आळा पर टींगरां पथराव शरु कर दियो, आंसूगैस छोडी, लाठी चारज करी, म्है भी टायर पाळां हां । मरणै खातर तो कोनी जलम्या, फेर अेक खाली फायर, जद टींगर बिदग्या, अबार तो शान्ति है, पण आर मांरो समझोतो करवा देओ ।"

प्रिंसिपल स्टाफ री मीटींग करी । कई कानूनी वातां आई । शर्मा सगळी वातां सुणतो रैयो, अेक अेक नै पढ़तो रैयो ।

शर्मा अेक ही बात कैयी, 'अठै कानून मत चलाओ, कोई समझोतो होवै जकै सूं गाड़ी बधै ।'

अेक कमेटी समझोतै कानी बणी ।

कमेटी वीं वगत ही आपरो काम चालू कर्यो । दोनां दळां रा प्रधानां नै भेळा कर्या ।

मीटींग चार घंटा चाली, बीमें च्यार बार चाय पीईजी, पण पद अेक, मिनख दो । पद रा टुकड़ा होया कोनी, समझोतो होवै तो कियां ।

कमेटी में दोनूं दळां रा दो दो आदमी, दोनूं प्रधानां सूं सलाह मसौरा करनै बणी । अेक प्रतिनिधि प्रिंसिपल रो आपरो ।

चार घंटा पाछै कमेटी रा सदस्य प्रिंसिपल कनै आया ।

"समझोतो कोनी हुयो सा, हड़ताल तो ईंयां ही चलती

